अध्याय १४

# उपसंहार

पिछले तेरह अध्यायों में गुप्तकालीन संस्कृति की कहानी दी गयी है। यह कहानी भारत के वैभव और ह्रास की कहानी है। गुप्तकाल भारतीय इतिहास का स्वर्ण-युग रहा है जिसके जोड़ के ऋद्ध युग संसार के इतिहास में कम हुए हैं। यह काल उस संस्कृति की क्षमता, उदारता, संयम, निर्माण, भौतिक समृद्धि, उससे सजनित विलास और परिणामतः ह्रास का रहा है।

संसार का शायद कोई देश नहीं जो विदेशी जातियों और उनके स्नेह-घृणा की इस मात्रा में क्रीडाभूमि रहा हो जिस मात्रा में भारत बना रहा है। परन्तु उसकी असाधारण क्षमता ने उन सबको आत्मसात् कर लिया है, उनके गुण-दोषों को ग्रस लिया है, ग्रास बना लिया है। इस क्षमता और इसके परिणाम में जो उसे अलौकिक उदारता मिली है उससे उसने अपने गुने ज्ञान और साधी कला, दर्शन और विज्ञान को मात्र अपना न मानकर संसार की संस्कृतियों को वितरित कर दिया है। अपने आक्रमणकारियों की चोट तन पर लेकर उसने अशोक के समकालीन ग्रीक राज्यों में शत्रुओं को दवा बाँटी है, उनके मूल देश (हूणों के मूल स्थान चीनी कान्सू) में दया, सौजन्य और स्नेह के संदेश पहुँचाये हैं। संसार में कभी मात्रा और सुन्दरता में इतनी मूर्तियाँ नहीं कोरी गयीं, इतनी चित्रमयी पहाड़ी दीवारों पर नहीं बिखरीं जितनी भारत में—चित्रों के क्षेत्र में तो अजन्ता जैसा प्रसार संसार में सिवा तुन-हुआन की गुफाओं के और कहीं नहीं, जो उसी की नकल में बनीं, और यूरोप में तो इस प्रकार के सामूहिक चित्र तो बस इटली के नगरों में पुनर्जागरण काल में कहीं हजार साल बाद ही लिखे गये।

साहित्य का भाल कालिदास की सी चन्द्रबिन्दी से विभूषित हुआ और दर्शन असाधारण प्रतिभाओं की प्रज्ञा से भरा पूरा, गणित और ज्योतिष आर्यभट, वराहमिहिर और ब्रह्मगुप्त की मेधा से सबल और संसार के गणित की शिलाभित्ति बना। बौद्ध मिशनरियों ने जो विदेशों में धर्मोपदेश किये उनसे संसार की परुषता घटी और चीन से पश्चिमी एशिया तक, पूर्वी यूरोप तक उनके सदेश लोगों में एक नये जीवन की संभावना जगाने लगे, बौद्ध संघ के आचारों से प्रभावित ईसाई साधुसंघ शांति और शुद्धाचार पश्चिम की बर्बर जातियों में फैलाने लगे। साम्राज्य की संरक्षा में सार्थवाहों के

लिए मार्ग सुरक्षित हो गये और दूर दूर के देशो से जल और स्थल मार्गों से जो व्यापार हुआ तो देश मे सोना धारासार बरसने लगा। साधारण जनता मध्वान होने के सपने देखने लगी और सभ्रांत विलास का जीवन बिताने लगे। स्कन्दगुप्त के से तपस्वियों का सर्वथा अभाव न था पर कुमारगुप्त की विलासिता फल गयी, और देश तथा समाज अब सजग रक्षा का परिकर छोड आवास के शुद्धातो मे विचरने लगे, राजाओ के अन्त पुर अन्तो और सीमाओ मे उन्हे उदासीन कर चले। भारत शीघ्र ही निश्चेष्ट, अकर्मण्य, तन्त्रकुशल, मोहमुग्ध हो मुह के बल जा गिरा।

भारत पराजित क्यो हुआ ? अनवरत पराजित क्यो होता रहा ? प्रश्न बडा स्वाभाविक है। उत्तर इसका अपेक्षाकृत कठिन इसलिए हो जाता है कि यहां वीरो का अभाव नही रहा, कर्मठो का अभाव नही रहा, चिन्तकों का अभाव नही रहा, साहस की कमी नही रही।

कारण इसका भारत का सामाजिक सगठन रहा है। भारत विधानो का देश रहा है। यहा के व्यक्तियो, व्यक्तिसमूहो अथवा विविध आबादियो ने अपने हित का आप चिन्तन नही किया है। उनके लिए अन्य व्यक्ति चिन्तन करते रहे है। विधानपरक जीवन इतना स्वाभाविक हो गया था कि विधान के अपूर्ण होने का प्रश्न उठाने का साहस किसी को न हुआ और जिस विषय पर शास्त्र का विधान था उस पर अपना मन और आचरण निश्चित करना व्यक्ति के लिए प्राय असभव हो गया था। और वह विधान चाहे औचित्य, उपादेयता, काल और देश का अतिक्रमण कर गया, उसकी फिर से नयी परिस्थितियों के आलोक मे समीक्षा करने की आवश्यकता नही समझी गयी।

इसका ज्वलन्त उदाहरण वर्ण-व्यवस्था है। उसने जनता के नैतिक जीवन मे प्राय. सारी दुर्बलताएँ भर दी। वर्ण कभी श्रम विभाजन और देशो की आर्थिक व्यवस्था के अर्थ बने—यही साधारणतया इतिहासकारो का मत है, यद्यपि वर्ग और वर्ण-विशेष की स्वार्थ-लोलुपता और परपोषण नीति इसका प्रधान कारण रही है, इस वक्तव्य मे कम यथार्थता नही है। वर्णव्यवस्था ने समाज को जाति-पाति के बन्धनो से जकडकर उसे टूक-टूक कर दिया। समूह-समूह, व्यक्ति-व्यक्ति मे ऊच-नीच की भावना आयी। नीति-पुस्तकों में लिखा तो अवश्य गया कि व्यक्ति की पूजा उसके गुणो से होती है, परन्तु जीवन में वस्तुत ऐसा कभी हुआ नही। व्यक्ति सदा अपने वर्ण और आर्थिक सपन्नता से आदृत अथवा अनादृत हुआ। इसमे जन्म को उत्कर्षापकर्ष का कारण मान व्यक्ति ने अपने अध्यवसाय के ऊपर उठने की बात छोड़ दी। विधायकों ने—मनु आदि ने—उसे बार-बार समझाया कि उसकी व्यक्तिगत हीन परिस्थिति उसके पूर्व जन्मों के दुष्कर्मों की परिणति है जिसमें उसे सन्तोष करना ही होगा। अपनी स्थिति को बदलने का व्यक्ति अथवा समूह

ने प्रयत्न नही किया। इसमे आत्मविश्वास तो जाता ही रहा, व्यक्ति अपनी हीनता से विद्रोही नही, अकिंचन हो उठा। अन्त्यजो की असाधारण सख्या-शक्ति को निश्चेष्ट और अकिंचन कर देने से स्वय वर्णों मे पारस्परिक प्रेम न होने के कारण सामूहिक आचरण सभव नही रहा। ब्राह्मण द्वारा क्षत्रियो के, क्षत्रियो द्वारा वैश्यो के कर्तव्य पर-धर्म समझे गये, यद्यपि अपवादो की कमी भी इस दिशा मे नही है। राजनीति क्षत्रियकर्म है इस विचार ने क्षत्रियेतर मानव का उससे उदासीन कर दिया। "कोउ नृप होउ हमैं का हानी, चेरि छाडि नहिं होउब रानी" पर-काल मे इसी उदासीनता को व्यक्त करने लगा।

भारत ने अपनी भूलो को सुधारने अथवा दूसरो से सीखने का कभी प्रयत्न नही किया। साथ ही उसकी वसुन्धरा की उर्वरा शक्ति ने आसानी से अन्न प्रसव कर अपने निवासियो को प्रमादी बना दिया। सघर्ष, जो प्रगति की आद्या शक्ति है, उनके जीवन मे न रहा। भारतीय साधारणत घर से बाहर नही निकले। भारतीय सैन्य-सगठन अत्यन्त प्रश्नात्मक था। परम्परा से चली आती चतुरगिणी सेना कालान्तर मे बोझिल सिद्ध हुई, परन्तु उसके विधान मे भारतीयो ने कोई अन्तर न डाला। जहा चीन से अतलान्तक सागर तक के देशो मे जातिया कही भी हुए युद्धपरक अनुसन्धानो से लाभ उठा लेती थी, भारत अपनी पुरानी अप्रगतिशील सैन्य-नीति का पोषक बना रहा। सेनाएं समान साधनो वाली देशी सेनाओ से तो लडती रही पर विदेशी सेनाओ के सामने पीठ दिखाने लगी।

पर इन सासारिक उपलब्धियो के अभाव मे भी भारत ने, विशेष कर गुप्तकाल मे जो कुछ गुना और किया, नि सन्देह वह नि शेष न होकर भी विपुल और शालीन था। अनेक बार आत्मालोचन—यद्यपि उसका प्रादुर्भाव मात्र एक घटना ही थी—स्तुत्य सदर्भ लेकर उपस्थित हुआ। गुप्तकालीन विष्णुपुराणकार ने समुद्रगुप्त की दिग्विजय को लक्ष्य कर जो उद्गार निकाले वे सभी काल के सास्कृतिक इतिहासकारो के लिए प्रमाण है—'सम्राटो का यश धूमिल पड जाता है क्योकि वह जल पर लिखा है। जिन सम्राटो ने कहा, भारत हमारा है वे मिट गये। स्वय राघव के साम्राज्य पर सदेह होने लगा है। साम्राज्य को धिक्कार है! ऐश्वर्य को धिक्कार है!'

## मनुष्य-देव नामानुक्रमणी